श्री भ० यशकीर्ति दि० जैन सरस्वती भवन ऋषभदेव का प्रथम पुष्प

श्री महावीरजी — पारनागार,

# श्री प्राचीन पूजन संग्रह

रचयिता—विविध दिगम्बर जैनाचार्य

सम्पादक -

जैनरत्न धर्मभूषण प्रतिष्ठाचार्य

पं. रामचन्द्र जैन

प्रकाशक -

समस्त दि. जैन नरसिंहपुरा समाज गुजरात प्रान्त

| | | |
|---|---|---|
| प्रथमावृत्ति | वीर नि० सं० २४८६ | मूल्य |
| ५०० | कार्तिक शु० १ रविवार | जिन पूजन |

# विषय सूची







## प्रस्तुत योजना के प्रमुख संयोजक

जाति भूषण श्रीमान् सेठ चन्दुलाल कस्तूरचन्द शाह

स्व० सेठ कस्तूरचन्द जुठाभाई शाह कलोल की स्व० धर्म पत्नी श्रीमती मोतन बाई की प्रेरणा से उनके सुपुत्र श्रीमान् सेठ चन्दुलाल कस्तूरचन्द शाह ने प्राचीन हस्त लिखित गुटकों ( चोपड़ो ) से कोपी कराकर संशोधन कराने का सारा खर्चा प्रदान किया था। एवं सर्व प्रथम ५०१) रुपया प्रदान कर इसयोजना को सफल बनाया हैं इसके लिये वे हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं।

सम्पादक,

श्रीमती स्व० मोतनबाई



धर्मपत्नी स्व० सेठ कस्तुरचन्द
झूठा भाई कलोल:—

केवल फोटो प्रिन्ट:—श्री वर्द्धमान प्रिं० प्रेस, मन्डी की नाल उदयपुर।

# प्रस्तावना



देवाधि देव चरणे, परिचरणं सर्व दुःख निर्हरणम् ।
काम दुहि काम दाहिनी, परिचिनुया दाहतो नित्यम् ॥

जिनेन्द्र भगवान की पूजन करना प्रत्येक श्रावक का दैनिक कर्तव्य है। जैन समाज को यह बताने की आवश्यता नहीं है कि जिनेन्द्र पूजा का क्या महत्व है। पूजन के द्वारा परिणामों की निर्मलता बढ़ती है एवं पाप दूर होते हैं। श्रावक के षटकर्म "देव पूजा गुरुपास्ति" में भी देव पूजा को प्रथम स्थान दिया गया है, अतः जिनेन्द्र भगवान पूजन करना प्रत्येक श्रावक का प्रधान दैनिक कर्तव्य है। पूजन करने का प्रमुख साधन पूजन की पुस्तकें ही हैं। जैन समाज में पूजन की पुस्तकों की कमी नहीं है। परन्तु प्रस्तुत सग्रह का प्रकाशन कुछ विशेष कारणों को लेकर ही किया गया है। गुजरात प्रान्त में विशेष कर नरसिंहपुरा गद्दी के विद्वान् भट्टारकों द्वारा रचित प्राचीन संस्कृत तथा प्राकृत भाषा की पूजाएँ पढ़ाने की परिपाटी है परन्तु अब तक इन पूजाओं का प्रकाशन नहीं हुआ था।

॥१॥

जब पूज्यपाद भट्टारक श्री १०८ श्री यशकीर्तिजी महाराज का चातुर्मास जहेर में था, श्री नाथ नरसिंहपुरा [illegible] समाज के [illegible] के लिये श्रीमान् ज्ञाति भूषण सेठ चन्दुलाल कस्तूरचन्द शाह का आगमन हुआ था मन्दिरजी में [illegible] गुटकों से पूजन पढ़ाई जारही थी। पूजाएं लिखित होने के कारण पठन-पाठन में कठिनाई होना [illegible] हस्तलिखित प्राचीन गुटकों के जीर्ण-शीर्ण हो जाने के कारण श्रीमान् सेठ चन्दुलाल कस्तूरचन्द शाह ने कहा कि यह पूजाएं छप जावें तो इनका पठन-पाठन सर्व सुलभ हो जाय एवं प्राचीन पूजन साहित्य की सुरक्षा [illegible]

पूज्यपाद भट्टारक यशकीर्तिजी महाराज तथा हमारी भी बहुत समय से अभिलाषा थी कि यह संस्कृत पूजन साहित्य जो की हमारे पूर्वज आचार्योंने अपने ध्यानाध्ययन के समय में से समय बचाकर रचा है, संग्रहीत कर प्रकाशित करें ताकि श्रद्धालु भक्तगण भक्ति रस से परिपूर्ण इन रचनाओं से लाभ उठावें। एवं गुजरात प्रांत की समाज की काफी मांग थी। इस लिये हमने खास तौर से प० चन्दनलालजी जैन साहित्य रत्न ऋषभदेव को भेजकर जहेर अहमदाबाद कलोल नरोड़ा आमोद सूरत शास्त्र भंडारों एवं भ० यशकीर्ति सरस्वती भवन ऋषभदेव से पूजाओं की प्रति लिपि करवाई। प्रस्तुत संग्रह के सभी पाठ सोलहवीं सत्रहवीं सदी के विद्वान भट्टारकों तथा ब्रह्मचारियों द्वारा रचित हैं। पुरानी हस्त लिखित प्रतियां बहुत अशुद्ध रुपमें प्राप्त हुई थी। प्रस्तुत पाठक संशोधनमें— श्रीमान् विद्वद्वर्य प० पन्नालालजी पार्श्वनाथजी शास्त्री शोलापुर विद्यालंकार प० इन्द्रलालजी शास्त्री जयपुर, पं० महेन्द्रकुमारजी महेश ऋषभदेव का सहयोग रहा है। साथ ही मेरे अनन्य सहयोगी प० चन्दनलालजी साहित्य रत्न ऋषभदेव का सम्पादन तथा संशोधन में महत्वपूर्ण योग रहा है। एवं प०गुलजारीलालजी चौधरी शास्त्री प्र. शिक्षण संस्था, उदयपुर ने प्रूफ संशोधन में अच्छा सहयोग दिया है। इसके लिये उक्त सभी विद्वानों का अत्यन्त आभारी हूँ। श्रीमान् मान्यवर ज्ञाति भूषण श्रीमंत सेठ चंदुलाल कस्तूरचन्द शाह कलोल ने प्रति लिपि कराई का व्यय प्रदानकर इस कार्य के लिये मुझे उत्साहित किया इसके लिये उनकाभी पूर्ण आभारी हूँ। प्रस्तुत संग्रह से साधारण पढ़ालिया व्यक्ति भी लाभ उठा सके इसके लिये पूजन विधान मे

सहायक आवश्यक पाठ सकली करण, जल यात्रा विधि, लघुहवन आदि सरल स्पष्टी करण के साथ लेलिये हैं जिससे यह सग्रह समाज के लिये उपयोगी होगा ।

मुझ पर अनेक संस्थाओं के उत्तर दायित्वों का भार होने से इस सग्रह के प्रकाशन में विलम्ब हुआ है इसके लिये पाठक मुझे क्षमा करेंगे । श्री जिनेन्द्र पूजन जैसे महत्व पूर्ण कार्य में मेरी छद्मस्थतां के कारण त्रुटिया रह जाना संभव हैं इसके लिये भी विज्ञ पाठकों से क्षमाप्रार्थी हूँ ।

**पं रामचन्द्र जैन महामंत्री**
**श्री भ० यशकीर्ति दि० जैन सरस्वती भवन**
ऋषभदेव (राजस्थान)



# ❀ एक परिचय ❀

स्वर्गीय सेठ कस्तूरचन्द भूठाभाई की धर्मपत्नी मोहन बहिन के स्वर्गवास के उपलक्ष्य मेंउनके सुपुत्रों ने सं० २०१५ आषाढ़ शु० ८ से १५ तक श्री: बृहद् सिद्ध चक्र मण्डल विधान सम्पन्न कराने के लिये मुझे न संगीत शिरोमणि पं० ताराचन्दजी जैन को आमंत्रित किये थे। विधान की पूर्णाहूति के अवसर पर मैंने प्रस्तुत संग्रह के प्रकाशन की योजना प्रदर्शित की थी। उस समय अपनी पूज्य माताजी के स्वर्गवास के अवसर पर निकाले गये दान में से ५०१) रु० इस पुस्तक के प्रकाशन मे प्रदान किये थे।

श्रीमान् स्व० सेठ कस्तुरचन्द भूठाभई कलोल नरसिंहपुरा समाज के उदीयमान रत्न थे। आप बड़े ही निर्भीक स्पष्ट वक्ता एवं सरल स्वभावी होने के साथ साथ गुणानुरागी धर्मात्मा थे। आपका प्लेग की बीमारी से ५३ वर्ष की अवस्था में ही स्वर्गवास होगया था। आपको धर्म पत्नी मोहन बहिन भी बड़ी ही धर्मात्मा और भक्ति परायण थी आपकी धार्मिकता और गुण ग्राहकता आपके पांचो ही पुत्रों को पैतृक संस्कार के रुपमें प्राप्त हुई थी। यही कारण है कि आपके पुत्रो के सेवाकार्य अपने स्व० पिताजी को उज्ज्वलकीर्ति को सुशोभित कर रहे है। आपके ज्येष्ठ पुत्र जगजीवन दास कस्तूरचन्द शाह ( B. COM. ) बी कॉम बड़े ही धर्मात्मा गुरुभक्त एवं व्यापार कुशल व्यक्ति हैं। आप सदैव धार्मिक कार्यों में भाग लेते रहते है। आपकी गुरु भक्ति और धार्मिक प्रेम के कारण अधिकाश समय साधुओं के संघमें व्यतीत होता है। बम्बई में अनेक धार्मि तथा सामाजिक संस्थाओं के ट्रस्टी तथा मंत्री के रुपमे समाज सेवा कर रहे है। द्वितीय पुत्र श्री केशवलाल कस्तूरचन्द शाह भी बड़े ही विनम्र और मिलनसार व्यक्ति हैं। आपमें भी धार्मिकता और गुरु भक्ति कूट कूट कर भरी है। तृतीय पुत्र श्री चन्दुलाल कस्तूरचन्द शाह अपनी सामाजिक सेवाओं से समाज में पर्याप्त ख्याति प्राप्त कर चुके हैं। बम्बई में आकर आपने अपने सतत परिश्रम तीक्ष्ण बुद्धि और व्यापार दक्षता से व्यापार में आशातीत सफलता प्राप्त कर लाखों रुपये कमाये है। आपकी मधुरवाणी और आकर्षक भाषण शैली से जनता कोमुग्ध

किये बिना नहीं रहती । ऋषभदेव ( केशरियाजी ) में अ० भा० दि० जैन नरसिंहपुरा समाज का ऐतिहासिक सम्मेलन आपके ही सभापतित्व में हुआ था और उस अवसर पर सारे भारतवर्ष की नरसिंहपुरा समाज ने सन्मान पत्र भेटकर "जाति भूषण, की उपाधि से सम्मानित किये थे । तारंगा पावागढ़ तलोद प्रतापगढ़ आदि की प्रतिष्ठाओं में आपके प्रभाव से बहुत बड़ी धन राशि एकत्रित होगई थी । गुजरात प्रान्त की समाज के सहयोग से श्री संघ नरसिंहपुरा के लक्ष्मी मण्डल एवं श्री कस्तूरचन्द भूठाभाई छात्रालय अहमदाबाद की स्थापन ने आपकी ख्याति में चार चांद लगा दिये हैं । आपने उक्त संस्थाओं को ६०००) रू० का दान दिया है । आप अनेक धार्मिक तथा सामाजिक संस्थाओं की अपूर्व सेवा कर रहें । चतुर्थ पुत्र श्री रतीलाल कस्तूरचन्द शाह तथा पचम पुत्र श्री रमणिक लाल कस्तूरचन्द शाह भी अपने बड़े भाइयों के समान धर्मात्मा और सरलस्व भाषी हैं । इस प्रकार आपका सारा परिवार व्यापारिक उन्नति के साथ साथ समाज सेवा के कार्यों में बराबर योग देता रहा है ।



# ❀ द्वितीय परिचय ❀



पूज्य पाद भट्टारक श्री १०८ श्री यशकीर्तिजी महाराज के विक्रम सं० २०१५ में जहेर चातुर्मास के अवसर पर श्री सेठ भोगीलाल उगरचन्द नरसोपुर के यहां महाराज श्री का आहार हुआथा इस शुभावसर पर आपने ५०१) रु० इस पूजन संग्रह के प्रकाशनार्थ प्रदान किये थे ।

नरसोपुर गुजरात प्रान्त में जहेर के पास छोटासा गाव है यहां पर नरसिंहपुरा समाज के करीब २० घर हैं । करीब २] नरसोपुर की सारी समाज सेठ मुनजी का परिवार है सेठ मुनजी के धरमचन्द, बनारसी और हीराचन्द ये तीन पुत्र थे । हीराचन्द के नारायणजी और देवचन्द नामक दो पुत्र थे । नारायणजी के अमथालाल, अमुलख, हरगोवन, और लल्लुसेठ ये ४ पुत्र थे । अमथालाल के नत्थु सेठ व उगरचन्द दो पुत्र थे स्व० उगरचन्द सेठ बड़े ही प्रतिभाशाली धर्म निष्ठ सज्जन थे । आप बड़े ही मिलन सार और भद्रपरिणामी व्यक्ति थे । समय २ पर साधु संतों का समागम। करना सत्पात्रों को दान देना एवं धर्म ध्यान आदि मे अपना समय व्यतीत करते थे । अपने जीवन काल में सहस्त्रों रुपयों का दान किया अनेक ग्रंथ प्रकाशित कराये एव तीर्थ यात्राए की थी । एजेंसी के समय मे नरसी



श्रीमान् स्व० सेठ उगरचन्द अमथालाल
नरसीपुर

पुर में स्कूल का भवन निर्माण करावा था, और अभी ४०००) रु० व्यय कर एक हॉल और बनवाया है। आप ६० वर्ष की लम्बी उम्र व्यतीत कर अपने पीछे बहुत बड़ा परिवार छोड़कर स्वर्गवासी हुए थे। आपके सुपुत्र सेठ "भोगीलाल उगरचन्द भी आपके ही समान धर्म निष्ठ और व्यवहार कुशल व्यक्ति हैं। आपका जन्म दि० १३ दिसम्बर १८६० को हुआ था। आपने अपने सद्व्यवहार से सारी समाज में अच्छी ख्याति प्राप्त की है। साथ ही व्यापार में भी आपने अपनी योग्यता के द्वारा अच्छी उन्नतिकी है। मिल्स क्लोथ डिपो और पावर लूम फेक्ट्री (न्यू विजय सिविंग वर्क्स) अहमदाबाद में स्थापित की है। आप के चन्दूलाल जीवनलाल, विनोदलाल, दशरथलाल मनुभाई, नटवरलाल, गिरीशचन्द्र चन्द्रकान्त राजेन्द्रकुमार और ज्योतचन्द्र १० पुत्र हुए थे। उनमें से जीवनलाल का स्वर्गवास होगया आपके सभी सुपुत्र सुयोग्य और आज्ञाकारी हैं। श्री चन्दुलाल और विनोदलाल न्यूविजय विविंग वर्क्स का कार्य संभालते है दशरथलाल ने अभी एल. एल. बी. पास की है। नटवरलाल बिजली के कार्य में दक्षता प्राप्त कर रहे हैं। चन्दुलाल के ५ पुत्र तथा ३ पुत्रियां हैं। विनोदलाल के २ पुत्र और ६ पुत्रियां हैं। दशरथलाल के १ पुत्र हैं। इतने विशाल, कुटुम्ब का अभी तक सम्मिलित व्यवसाय चल रहा है यह भी कुटुम्ब के लोगों के सौभाग्य जन्म का सूचक है।



## ❀ १ ब्रह्मजिनदास ❀

ब्रह्म जिनदास का समय विक्रम की सोलहवीं शताब्दी का अंतिमभाग रहा है। आप मूल संघी भ० सकलकीर्ति के शिष्य भ० भुवनकीर्ति के शिष्य थे। इनकी हिन्दीभाषा की पद्यमय रचनाओं में उद्यापन पुराण, व्रतकथा, तथा पूजाओं की कई कृतियां विद्यमान हैं लेकिन उनमें से मामूली पूजाएं तथा व्रत कथाएं ही प्रकाश में आई हैं। उन्होंने वि० स० १५७५ में हरिवंश पुराण की पद्यमय रचना कीथी आपकी रचनाओं की संख्या करीब ५० से कम नहीं होगी। इस संग्रह में आपकी कृति 'ज्येष्ठ जिनवर पूजा, प्रकाशित की गई है।

## ॥ २ ब्रह्म कृष्णदास ॥

भट्टारक संस्थान में भट्टारकों के शिष्यों में से सुयोग्य शिष्य अथवा भावी भट्टारक को आचार्य विशेषण से सम्बोधित करने की प्रथाथा एव तत्पश्चात् के शिष्यों को ब्रह्म (ब्रह्मचारी) इस विशेषण से संबोधित किया जाताथा ब्र० कृष्णदासजी काष्ठा संघी दसा नरसिंहपुरा समाज का गद्दी के भ. त्रिभुवन कीर्ति के पट्टस्थ भ. रत्न भूषण के शिष्यों मेंसे एक थे आप लोहारिया के निवासी श्रेष्ठी हर्ष के पुत्र थे आपकी माता का नाम वीरिका देवी था विक्रम सं० १६८१ में मुनि सुव्रत पुराण की रचना की थी, आपका समय विक्रम स० १६४८ से १६८५ के करीब है। आपने प० अभ्रराज (नेघराज) से शिक्षण प्राप्त किया थ ऐसा ज्ञात होता है जैसाकि आपने अपनी ज्येष्ठ जिनवर जयमाला में उल्लेख किया है कि "पडित राज अभ्रवच कलिया,,। ये पडित अभ्रराज भी इन्हीं ब्र० कृष्ण के सथियों में से थे और संस्कृत के अच्छे ज्ञाता थे इनकी रचित एक कथा संग्रह भ० सुरेन्द्र-कीर्तिजी सोजित्रा के सरस्वती भवन में है जोकि सस्कृत में उत्तम रचना है ब्र० कृष्ण की यह जयमाल गुजरात, वागड़, नेवाड़ व मालवा प्रांतमें अत्यधिक प्रसिद्ध है। पूजन के अलावा अभिषेक के समय

में इस जयमाला का बहुत अधिक उपयोग होता है, इसका खास कारण इसकी पांडित्य पूर्ण भाषा एवं सरल राग है ।

## ॥ ३ भट्टारक राजकीर्ति ॥

आप ईडर की काष्ठासंघी गादी के भट्टारक थे आपका समय विक्रम सं० १६८१ से १६९७ तक का है इनके गुरु भ० चन्द्रकीर्ति थे जिन्होंने संस्कृत में कई ग्रंथ लिखे हैं आपके शिष्य भ० लक्ष्मी सेन थे । भ० राजकीर्ति बहुत अल्प समय में ही स्वर्गवासी हो गये थे अतः वे विशेष कुछ भी नहीं कर पाये थे । आपकी कृति देवशास्त्र गुरु पूजा इस संग्रह में है ।

## ॥ ४ भट्टारक उदयसेन ॥

आप भी काष्ठा संघी नरसिहपुरा समाज की सूरत की गद्दी के भट्टारक थे आपका समय विक्रम संवत १५९० से १६१५ तक का है आप भ० यशकीर्ति के शिष्य थे जिन्होंने कि कलास तथा ऋषभदेव (केशरियाजी) में प्रतिष्ठाएं कीं थीं । आप भी संस्कृत भाषा के अच्छे ज्ञाता थे । आपने भी कई प्रतिष्ठाएं की थी आपके शिष्य भ० त्रिभुवन कीर्ति थे । इस संग्रह में आपकी शास्त्र पूजा प्रकाशित हुई है ।

## ॥ ५ कवि जीवनलाल ॥

कवि जीवनलाल के पिता का नाम वासुदेव था, जैसा कि आपने स्वयं गुरु जयमाला में लिखा है "श्री वासुदेव तनयो कवि जीवनोऽहं" आपका समय विक्रम सं० १७७५ से १८०० तक का है आप के जीवन चरित्र का निश्चित हाल मालुम नहीं हो सका है फिरभी इतना अवश्य कहा जा सकता है कि आप गुजरात प्रान्त के निवासी थे एवं आपकी जाति व्यास (बारोठ) है । आपकी गुरु जयमाला के अलावा और कोई कृति प्राप्त नहीं हुई है ।

## ॥ ६ भट्टारक विश्वसेन ॥

काष्ठा संघी सूरत की गद्दी के भट्टारक भुवन कीर्ति के शिष्य भ० विश्वसेन हुए हैं आपका समय १७२५ से १७५० तक का है आपके शिष्य भ० महीचन्द्र थे तथा महीचन्द्र के शिष्य भ० सुमतिकीर्ति थे। जो कि अत्यधिक प्रसिद्ध हुए हैं भ० सुमतिकीर्ति उद्भव विद्वान और परमतवादियों का मान मर्दन करने वाले थे। भ० विश्वसेन की सिद्ध जयमाला के अलावा और कोई कृति उपलब्ध नहीं हुई है एक भ० विश्वसेन ईडर की काष्ठा संघी गद्दी पर भी हुवे है जिन का समय विक्रम स० १५६० से ८५ तक का है जिन्होंने पद्मावती क्षेत्र पाल पूजा की रचना की है।

## ॥ ७ ब्रह्म चन्द्रसागर ॥

काष्ठा संघी सूरत की गद्दी के भ० जयकीर्ति के शिष्य थे। आपका समय १७०० से १७२० तक का है आपने भाषा मे कई पूजाएं तथा रास आदि की रचना की है। आपकी रचित शीतलनाथ पूजा इस संग्रह में छपी है।

## ॥ ८ भट्टारक चन्द्रकीर्ति ॥

ईडर की काष्ठासंघी गद्दी के सुप्रसिद्ध भ० श्री भूषण के शिष्य भ० चन्द्रकीर्ति थे। आप हिन्दी के साथ २ सस्कृत तथा प्राकृतिक भाषा के भी अच्छे विद्वान थे। आपने संस्कृत में आदिपुराण पार्श्वनाथ पुराण उपासकाध्ययन श्रावकाचार आदि अच्छे २ ग्रथों की रचना की है ये ग्रंथ भ० यशकीर्ति सरस्वती भवन ऋषभदेव मे उपलब्ध हुये हैं इनकी टीका होने की खास आवश्यकता है। बड़े शास्त्रों के अलावा कई बड़ी २ पूजाए उद्यापनादी का भी आपने रचना की है। दुख है कि अभी तक आपकी कोई कृति प्रकाश में नहीं आई है। आपकी रचित पचमेरु पूजा तथा शातिनाथ पूजा इस सग्रह में प्रकाशित की गई है।

## ॥ ९ ब्रह्म ज्ञान सागर ॥

ईडर की काष्टा संघी गद्दी के भ० श्री भूषण के शिष्य तथा भ० चंद्रकीर्ति के साथी ब्र० ज्ञान सागर थे। इनका समय विक्रम संवत १६६० के आस पास का है। ये संस्कृत हिन्दी तथा प्राकृत भाषा के अच्छे ज्ञाता थे। इनके बनाये हुवे पूजाएं व्रत कथाएं उद्यापन पुराण तथा स्तवनादि उपलब्ध हैं। दशलक्षण और सोलह कारण की संस्कृत पूजाओं की रचना आपने ही की है आपके भाषा के सवैये भी प्रकाशित हो चुके हैं जो कि प्रसिद्ध हो हैं।

## ॥ १० भट्टारक इन्द्र भूषण ॥

आपका समय विक्रम संवत १७०८ के आस पास का है आप ईडर की काष्ठासंघी गद्दी के भ० लक्ष्मीसेन के शिष्य थे आपने भी कई प्रतिष्ठाएं करवाई हैं। आपके शिष्य भ० सुरेन्द्रकीर्ति थे जो कि अच्छे विद्वान और उस समय के प्रसिद्ध भट्टारक थे ऋषभदेव (केशरियाजी) में अधिकांश प्रतिमाओं की प्रतिष्ठा आपने ही कराई है। आपके शिष्य कवि गोविन्द थे जोकि अच्छे विद्वान थे इन्होंने भी पद्मावती पूजा आदि कई पूजाओं की रचना की है।



# * भट्टारक हेमचन्द्र *



दिगम्बर सम्प्रदाय के काष्ठासंघ में रामसेनाचार्य की शिष्य परंपरा में अनेकों भट्टारक हुए हैं। जिनमें से १०···वें पट्ट पर भट्टारक हेमचन्द्र हुए हैं। पवित्र तीर्थ भूमि केशरियाजी के पास स्थित टोकर गाम को आपका जन्म स्थान बनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। आप वीसा नरसिंहपुरा जाति मे उत्पन्न हुए थे। वि० सं० १८४५ के करीब भ० नेमीसेन ने आपको शिष्य बनाया था। भट्टारक पद पर आसीन होने के बाद आपने अनेक मदिरों की प्रतिष्ठाएं कराई, तीर्थों की यात्रा की एवं समाज में धर्म प्रचार किया। आपके जीवन में दो महत्वपूर्ण उल्लेखनीय कार्य हुए हैं जो कि भट्टारकीय चमत्कारों को समीचीन मानने के लिये विवश करते हैं। खांधु में मन्दिर के पीछे एक कुआ खुदवाया गया था। जिस का पानी मोरा निकला इससे सब लोग निराश हुए और विचार करने लगे कि कुआ वापस पूर दिया जाय। तब महाराज श्री ने कहा कि हमने तो श्रीजी के पूजन प्रक्षाल व पीने के उपयोग के लिये कुआ खुदवाया था यदि पानी पीने के लिये उपयुक्त नहीं है तो दूसरे काममें तो आयगा ही इस पर किसीने कह दिया कि महाराज ऐसा था तो पहले ही स्थान का परिक्षण कर के कुआ खुदवाना था इस पर महाराज श्री तत्काल अन्न जल का त्याग कर किसी साधना में लग गए। अनंतर मदिर के पुजारी से वहां की पोई नदी का मीठा जल मंगवाकर उसे मंत्रित कर कुए मे डलवा दिया और लोगों से कह दिया कि अब कल से कुए का पानी काम में लाया जाय। दूसरे दिन लोगों ने पानी को देखा तो पानी बढ़िया मीठा और हल्का हो गया था। इस चमत्कार की बात सारे गावमें फैल गई और लोग भट्टारक हेमचन्द्र की प्रशसा करने लगे। इसी प्रकार दूसरा चमत्कार प्रतापगढ़ के पास ब्रह्मोत्तर ( शांतिनाथ ) में हुआ था वहां वीसा नरसिंहपुरा जाति के १०० घर थे। वहां की प्रतिष्ठा के लिये उनके गच्छ के भट्टारकजी नहीं आ सके अतः

उन्होंने भ० हेमचन्द्र को लिखा कि आप भी मेरे भाई ही हैं मैं नहीं आ सकता हूँ अत: यह प्रतिष्ठा आप करा दें। श्री हेमचन्द्राचार्य ने आमत्रण स्वीकार कर लिया और प्रतिष्ठा के सब कार्य निर्विघ्नतया सम्पन्न कराये और प्रतिमाजी को वेदी मे विराजमान करने का मौका आया तब मालूम हुआ कि प्रतिमाजी बड़ी है और द्वार छोटा है सब लोग विचार मे पड़ गये कि प्रतिमाजी को अन्दर कैसे लेजाया जाय समाज में चिन्ता की लहर छा गई उस समय एक श्रावक ने कह दिया कि प्रतिष्ठाचार्य को प्रतिष्ठा कराने के पहले इसका विचार करना चहिये था इस पर महाराज श्री तीन दिन तक आहार जल का त्याग कर प्रतिमा के समक्ष ध्यानस्थ बैठ गये। तीसरे दिन समाज के मुखियाओं को बुला कर कहा कि उठाओ प्रतिमाजी को अन्दर ले जावे। लोग विचार में पड़ गये कि छोटे द्वार में से प्रतिमाजी को कैसे अन्दर लेजाया जायगा महाराज श्री ने कहा कि आप लोग चिन्ता न करे सब ठीक होगा। लोगों ने प्रतिमाजी को उठाया तो प्रतिमा का वजन बहुत हल्का हो गया था और ज्योंही द्वार के पास पहूँचे कि प्रतिमा छोटी होकर आसानी से अन्दर चली गई और जाने के बाद फिर उतनी ही बड़ी हो गई ईस घटना को जान कर सारी समाज ने हेमचन्द्राचार्य की महती प्रसंशा की आज भी शांतीनाथ में उसी मंदिर में वही प्रतिमाजी विराजमान है सैंकड़ों यात्री वहां की वन्दना करने जाते रहते है। सं १६१८ में खांधु में आपका स्वर्गवास हो गया आपके स्मारक के रुप में खांधु मदिर जिसमें दाहिनी तरफ छतरी बनी हुई है जिसमें आपके चरण प्रतिष्ठापित किये गये है आपके शिष्य पं० दौलतराम पं० पन्नालाल और पं० गिरधारीलाल में से आपके आदेशानुसार आपके आदेशानुसार आपके पट्ट पर पं० गिरधारीलाल को भ० क्षेमकीर्ति के नाम से भट्टारक स्थापित किये थे।

---

# * भट्टारक क्षेमकीर्ति *



भ० क्षेमकीर्तिजी को ५ वर्ष की उम्र में वि. सं० १६१० में भ० हेमचन्द्रजी ने शिष्य बनाये थे। आप नयपुर के निवासी खंडेलवाल जाति के पांड्या गोत्री थे आपका बचपन का नाम गिरधारीलाल था। विक्रम सं० १६२३ में नरोडा में सूरत निवासी श्रीमान् सेठ सौभागचन्द्र मेघराज ने बड़ा भारी उत्सव कर बड़े समारोहपूर्वक भ० हेमचन्द्र के पट्टपर स्थापित किये थे। आपने अपनी सच्चरित्रता के कारण सारी समाज में अच्छी ख्याति प्राप्त की थी।

आपको वाणी में कुछ ऐसी सिद्धी थी कि आपने कह दिया वह अमिट होता था। इस प्रकार अपने शुभाशिर्वादों से सैकड़ों लोगों का उपकार किया था। अनेकों बार तीर्थ यात्राएं की और अनेक मन्दिरों की प्रतिष्ठाएं कराई थीं। उन दिनों १६३५ में केशरियाजी क्षेत्र में श्वेताम्बर समाज की ओर से ध्वजादण्ड कलश चढ़ाने के प्रयत्न किये जाने लगे थे। इस बात की जानकारी मिलते ही आपने इसका विरोध किया और इसके लिये भ० गुणचन्द्र, भ० कनककीर्ति, भ० धर्मकीर्ति, भ० राजेन्द्रकिर्ति को सदल बल आमन्त्रित किये। सभी भट्टारक अपने शिष्यों व चपरासी आदि २०० व्यक्तियों को लेकर आये। उधर श्वेताम्बर साधु भी बड़ी संख्या में एकत्रित हुए थे। बाजार में ही भट्टारकों व श्वेताम्बर साधुओं के आपस में विसंवाद हो गया, विवाद बढ़ते बढ़ते मारा मारी तक नौबत आगई। अंत में सब भट्टारक अपने शिष्यों सहित मंदिर के समक्ष पंक्ति बद्ध खड़े हो गये और श्वेताम्बरों को मंदिर में जाने से रोक दिये और ध्वजादण्ड कलश नहीं चढ़ाने दिये।

आपने अनेकों स्थानों पर नरसिंहपुरा समाज के झगड़ों की मध्यस्थता कर उनको मिटाया। वि सं.

१९७४ मार्गशीर्ष शुक्ला ८ शुक्रवार को दिन में २ बजे प्रतापगढ़ में आपका स्वर्गवास हुआ। अपनी मृत्यु के दो घन्टे पूर्व पचों की समक्षता में पं० प्यारेलाल को अपने पट्टपर भ० यशकीर्ति के नाम से स्थापित किये थे। आपका अन्तिम संस्करण बड़े समारोह पूर्वक किया गया था। करीब १०००० दस हजार जनता ने शव यात्रा में भाग लिया था। तालाब के रास्ते पर जहां आपका अन्तिम संस्कार किया गया था आपका स्मारक बना हुआ है। आपने ऋषभदेव ( केशरियाजी ) में एक मकान खरदा था आज उसी स्थान पर भ० यशकीर्ति भवन बना हुआ है। आपके निम्न सुयोग्य शिष्य थे।

१ पं० किसनलाल, २ पं० चिमनलाल, ३ पं० मन्नालाल, ४ प० हीरालाल,

५ पं० प्यारेलाल, ६ पं. रामचन्द्र, ७ प. किशनलाल

---

# ❋ भ० यशकीर्ति ❋

भ० यशकीर्तिजी महाराज का जन्म विक्रम सं० १९५१ में ठाकरड़ा (वागड़) निवासी श्रेष्ठी उदयचन्द की पत्नी सुन्दर बाई के उदर से हुआ था। आप नरसिंहपुरा जाति के पट्नर (खड़नर) नायक गोत्री थे। आपके ५ भाइयों में से ३ बड़े और एक आपसे छोटा था आपके काका पं० किशनलाल जो कि भ० क्षेम कीर्तिजी महाराज के शिष्य थे अंधे हो गये थे अतः उन्होंने अपने भाई उदयचन्द से एक पुत्र की मांग की। उदयचन्द ने कहा आप कहो उसको आपकी सेवा के लिये रखदूं। तब उन्होंने प्यारे-लाल की मांग की सो सं० १९५७ में प्यारेलाल को भेंट कर दिया। प्यारेलाल बचपन से ही कुशाग्र बुद्धि और प्रतिभाशाली थे। आपका अध्ययन भ० क्षेमकीर्तिजी महाराज की संरक्षकता में ही हुआ था आप १५ वर्ष की उम्र में ही शास्त्र सभा में भाषण और भजनोपदेश द्वारा जनता को मुग्ध कर देते थे। आप

लेखन कला में भी आप प्रवीण थे और बड़े सुन्दर अक्षर लिखते थे। साथ ही आप मंत्र तंत्र वैद्यक ज्योतिष आदि में भी सिद्ध हस्त हो गये थे। आपके इन गुणों पर मुग्ध होकर विक्रम सं० १९७४ मार्ग शीर्ष शु० ८ को भ० क्षेमकीर्तिजी महाराज ने अपने पट्टपर भ० यशकीर्ति के नाम से स्थापित किये थे आपने भ० पदग्रहण करने के बाद सर्व प्रथम गुजरात प्रान्त में भ्रमण कर अच्छा प्रभाव स्थापित किया उसके बाद १९८२ में अपने गुरु भ० क्षेमकीर्तिजी के स्मारक (छतरी) की प्रतिष्ठा कराई जिसमें सभी प्रान्तों की नरसिंहपुरा समाज एकत्रित हुई थी। और सब पंचोंने भ० यशकीर्ति महाराज को पछे-वडी समर्पित की धीरे धीरे आपकी त्याग भावना बढ़ती गई। २५ वर्षो से चातुर्मास में एक ही अन्न का आहार करते है। और १५ वर्षो से घृत का त्याग कर दिया है। आप भट्टारक पदस्थ पर होते हुए भी म्याना पालखी गद्दी तकिये छडी चॅवर पशु वाहन की सवारी आदि का सर्व था त्याग कर दिया है। आपका शान्त व गभीर मुद्रा और आपका प्रभावक व्यक्तित्व प्रत्येक व्यक्ति के हृदय पर अपनी गहरी छाप डालता है। आपका उपदेश बड़ा ही प्रभावकारी होता है। साथ ही संगीत और सभी प्रकार के वाद्य बजाने में भी आप बडे निपुण हैं आपने अपने जीवन में इतनी प्रतिष्ठाए की हैं जितनी पहले के किसी भी भट्टारक ने नहीं की होंगी। समाज में अनेकों स्थानों पर आपसी वैमनस्य थे उनको निपटाये। वि. सं० १९९५ मे ऋषभदेव में चौ मंजिला भ० यशकीर्ति भवन के नाम से भवन बनाया है जिसमे औषधालय, चैत्यालय और सरस्वती भवन की स्थापना की है। सर-स्वती भवन मे हस्त लिखित व मुद्रित करीब ३००० ग्रथों का सग्रह है। कई शास्त्र १३ वीं शताब्दी के लिखे हुए तक हैं। यशकीर्ति भवन का उद्घाटन समारोह बड़ो धूम धाम से किया गया था उस अवसर पर १ माह तक इन्द्रध्वज विधान कराया गया था। पूज्य आ. शांति सागरजी म. छाणी व अनेक त्यागी मुनि और श्रावक गण एकत्रित हुए थे। सारे गाव की आम जनता को प्रीतिभोज दिया था देवस्थान विभाग ने केशरियाजी मन्दिर से तमाम लवाजमा उपकरण आदि देकर पूर्ण सहयोग दिया था। आपने शिक्षा प्रचार के क्षेत्र में भी बड़े ही प्रसशनीय कार्य किये हैं। विक्रम सं० २०००

## ❀ साहित्य सूर्य प्रतिष्ठा चार्य ❀



श्री मद्दिगम्बर जैनाचार्य कवि भूषण सहित्य शिरोमणि
भट्टारक श्री १०८ श्री यशकीर्ति जी महाराज

केवल फोटो प्रिन्टः—श्री वर्द्धमान प्रि० प्रेस, मन्डी की नाल उदयपुर।

लेखन कला में भी आप प्रवीण थे और बड़े सुन्दर अक्षर लिखते थे। साथ ही आप मन्त्र तंत्र ज्योतिष आदि में भी सिद्ध हस्त हो गये थे। आपके इन गुणों पर मुग्ध होकर विक्रम सं० १९९४ मार्ग शीर्ष शु० ८ को भ० क्षेमकीर्तिजी महाराज ने अपने पट्टपर भ० यशकीर्ति के नाम से स्थापित किये थे आपने भ० पदस्थ ग्रहण करने के बाद सर्व प्रथम गुजरात प्रान्त मे भ्रमण कर अच्छा प्रभाव स्थापित किया उसके बाद १९८२ मे अपने गुरु भ० क्षेमकीर्तिजी के स्मारक (छतरी) की प्रतिष्ठा कराई जिसमें सभी प्रान्तों की नरसिंहपुरा समाज एकत्रित हुई थी। और सब पचोंने भ० यशकीर्ति महाराज को पछेवड़ी समर्पित की धीरे धीरे आपकी त्याग भावना बढ़ती गई। २५ वर्षों से चातुर्मास मे एक ही अन्न का आहार करते है। और १५ वर्षों से घृत का त्याग कर दिया है। आप भट्टारक पदस्थ पर होते हुए भी म्याना पालखी गद्दी तकिये छडी चॅवर पशु वाहन की सवारी आदि का सर्व था त्याग कर दिया है। आपका शान्त व गभीर मुद्रा और आपका प्रभावक व्यक्तित्व प्रत्येक व्यक्ति के हृदय पर अपनी गहरी छाप डालता है। आपका उपदेश बड़ा ही प्रभावकारी होता । साथ ही सगीत और सभी प्रकार के वाद्य बजाने मे भी आप बड़े निपुण हैं आपने अपने जीवन मे इतनी प्रतिष्ठाए की है जितनी पहले के किसी भी भट्टारक ने नहीं की होंगी। समाज में अनेकों स्थानों पर आपसी वैमनस्य थे उनको निपटाये। वि. स० १९९५ मे ऋषभदेव में चौ मजिला भ० यशकीर्ति भवन के नाम से भवन बनाया है जिसमे औषधालय, चैत्यालय और सरस्वती भवन की स्थापना की है। सरस्वती भवन मे हस्त लिखित व मुद्रित करीब ३००० ग्रथों का सग्रह है। कई शास्त्र १३ वीं शताब्दी के लिखे हुए तक है। यशकीर्ति भवन का उद्घाटन समारोह बड़ा धूम धाम से किया गया था उस अवसर पर १ माह तक इन्द्रध्वज विधान कराया गया था। पूज्य आ. शाति सागरजी म. आदि ८व अनेक त्यागी मुनि और श्रावक गण एकत्रित हुए थे। सारे गाव की आम जनता को प्रीतिभोज दिया था देवस्थान विभाग ने केशरियाजी मन्दिर से तमाम लवाजमा उपकरण आदि देकर पूर्ण सहयोग दिया था। आपने शिक्षा प्रचार के क्षेत्र में भी बड़े ही प्रसशनीय कार्य किये हैं। विक्रम सं० २०००

❀ साहित्य सूर्य प्रतिष्ठा चार्य ❀



श्री मद्दिगम्बर जैनाचार्य कवि भूषण साहित्य शिरोमणि
भट्टारक श्री १०८ श्री यशकीर्ति जी महाराज

केवल फोटो प्रिन्टः—श्री वर्द्धमान प्रि० प्रेस, मन्डी की नाल उदयपुर।

श्रीमान् संगीत शिरोमणि



पं० डाड़मचन्द जैन

सम्पादकः—



जैनरत्न धर्म भूषण प्रतिष्ठाचार्य
पं० रामचन्द्र जैन

में प्रतापगढ़ में विशाल छात्रालय की स्थापना की है। छात्रालय की आधारशिला अनेक पद विभूषित श्रीमंत सर सेठ हुकमचन्दजी साहबने रक्खी थी वि. सं. २०११ में बड़े भारी समारोह पूर्वक श्री सीमंधर जिनालय की प्रतिष्ठा कराई थी। इसी प्रकार छाणी फलासिया चावण्ड और बासवाड़ा में भी छात्रालय स्थापित कराये एव अनेक पाठशालाएं स्थापित कराई। आपने सारे भारत वर्ष के जैन तिर्थो की कई बार यात्राएँ की है। कुछ वर्षो तक तो प्रति वर्ष तीर्थराज सम्मेद शिखरजी की यात्रा करते थे अपनी सारी सम्पत्ती को संस्थाओं में देदी है। ऋषभदेव का भ० यशकीर्ति भवन भी ट्रस्ट डीड कर समाज को सौंप दिया है। भवन के साथ १००००) रु० नकद एव गद्दी का लवाजमा उपकरण शास्त्र बरतन फर्निचर आदि सब समाज को सौंप कर अपना अधिकार हटालिया है। ज्यों ज्यों आप सम्पति से मोह हटाते जाते हैं समाज आपको अधिक भेंट देने लगी है अब भी जो कुछ भेंट आता है सब संस्थाओं को देदी जाती है। आप के उपदेशों से लाखों लोगों ने आत्म कल्याण का मार्ग अपनाया है सारी दिगम्बर समाज में आपके नाम के अनुरुप यशकीर्ति का विस्तार हुआ है। पूज्यपाद आचार्य श्री शांतिसागरजी महाराज की समक्षता में और अन्य प्रसंगो पर अनेक उपाधियां एवं अभिनन्दन पत्र समर्पित किये हैं। आपके ३ सुयोग्य शिष्य १ श्री पं. रामचन्द्रजी २ पं. किशनलालजी ३ पं. डाड़मचदजी हैं। पं. रामचन्द्रजी शिक्षण संस्थाओं की देखभाल करते हैं। पं. डाड़मचन्दजी उपदेश के साथ २ यंत्र मंत्र और ज्योतिष के भी जानकार हैं। और संगीत कला में तो बड़े ही निपुण हैं।

आपकी संगीत कला पर मुग्ध होकर आपको " संगीत शिरोमणी " की उपाधी प्रदान की गई है। पं. किशनलालजी महाराज श्री की सेवामें रहते है वे भी पूजन पाठ एव संगीत आदि के जानकार है। वर्तमान समय की परिस्थितियों को ध्यान में रखते हुए महाराज श्री ने नया शिष्य बनाने का विचार छोड़ दिया है और भट्टारक गद्दी की स्मृति हमेशा स्थायी रखने के लिये सम्पति का ट्रस्ट डीड कर दिया है।

# श्रीमद् पंडित रामचन्द्र

खादी की धोती और चादर से ढँका हुआ मुट्ठी भर हड्डियों का ढांचा, छोटा कद और लम्बी चाल गौर वर्ण और उन्नत ललाट, वृद्धत्व के परिचायक पूर्ण श्वेत केश सम्भाषण के पूर्व तक छिपा रहने वाला व्यक्तित्व, आलस्य और निराशा के कट्टर शत्रु जबसे जगे तभी से सुबह मान कर काम में जुट जाने वाले। बाहर से कुछ उग्र दिखाई देने वाला स्वभाव परन्तु भीतर से अत्यन्त कोमल यह है श्रीमद् प. रामचन्द्र का संक्षिप्त परिचय।

आपका जन्म विक्रम सं० १९६२ में नीमच के पास श्रावण भादवा गांव के निवासी गुजरगौड़ ब्राह्मण जगन्नाथ के घर में हुआ था आपकी माता का नाम इगामबाई था आपके पिता जगन्नाथ आपको ६ माह का रखकर ही स्वर्गवासी हो गये थे। इगामबाई आजीविका के लिये एक वर्ष के बालक रामचन्द्र को लेकर प्रतापगढ़ चली गई। विक्रम सं. १९६६ में म० क्षेमकीर्तिजी महाराज का प्रतापगढ़ में चातुर्मास था उनके पास ऋषिमण्डल का पाठ सुनने एक श्वेताम्बर स्थानक वासी धूलजी सेठ आया करते थे एक दिन उन्होंने कहा कि एक ४ वर्ष का ब्राह्मण का लड़का है आप शिष्य रखना चाहें तो मैं उसकी मा को समझा कर दिलवा दूं। महाराज श्री ने कहा कि ब्राह्मण को शिष्य रखने से क्या लाभ होगा परन्तु वहां पर बैठे हुए महराज श्री के शिष्य पं. किशनलाल पं. हीरालाल प. प्यारेलाल और रसोइयां वालजी आदि ने कहा कि ब्राह्मण है तो क्या हर्ज है गौतम गणधर भी तो ब्राह्मण थे अपने यहां एक छोटा बालक होगा तो हम सब का मनोरंजन भी होगा

और पढ़ लिख कर योग्य बनेगा तो शिष्य रहेगा नहीं तो गादी में दूसरा काम करेगा ऐसा कह कर अत्र पंडित बालक को देखने गये बालक को तीव्र बुद्धि और चपल देख कर खुश हो गये और प. हीरालालजी बालक को उठा लाये । विक्रम स. १९६७ दीपावली के दिन से आदिनाथ स्तोत्र से आपका अध्ययन प्रारंभ कराया गया । विक्रम स. १९७४ में भ० देवेन्द्रकीर्तिजी महाराज का स्वर्गवास हो गया तो भ० यश-कीर्तिजी महाराज ने आपके अध्ययन के लिये एक पंडित की व्यवस्था कर दी। परन्तु १९७९ में भ० यशकीर्तिजी महाराज गुजरात में भ्रमण करने पधारें तब से आपका अध्ययन छूट गया और गद्दी के सारे कार्यों का उत्तरदायित्व आपके कंधों पर आपड़ा फिरभी आपने अध्ययन प्रारंभ रक्खा और गद्दी के संपूर्ण कार्यों को योग्यतापूर्वक व्यवस्था करने लगे यद्यपि आपने कोई परिक्षा उत्तीर्ण नहीं की परन्तु सभी विषयों में अच्छी योग्यता रखते है । शास्त्र सभा में जनता को मुग्ध कर देते हैं । यत्र मंत्र ज्योतिष और वैद्यक में भी आपकी अच्छी योग्यता है । वास्तु शास्त्र में तो आपकी गति अत्यन्त प्रसंशनीय है। मन्दिर मूरर्ती ध्वजादण्ड कलश वेदी आदि के प्रमाणिक नाप तत्काल निकाल देते हैं । आपकी देख रेख में कई शिखर बद्ध मन्दिरों और हजारों जिन मूर्तियों का निर्माण हुआ है। इसी प्रकार गृह वास्तु शास्त्र का भी अच्छा ज्ञान है । आपके द्वारा सैकड़ों प्रतिष्ठाएँ और विधान कराये गये हैं।

प्रतिष्ठा पाठ के शास्त्रीय ज्ञान के अलावा प्रखर बुद्धि के कारण तत्सम्बंधी अन्य आयोजन भी बड़े रमणीय और चित्ताकर्षक रहते हैं। प्रतिष्ठा कराने और विधि विधान सम्पन्न कराने की आपकी अपनी निराली ही शैली और विशेषताएं हैं । प्रतिष्ठा में कल्याणक एवं अन्य दृश्य ऐसी सज धज के साथ दिखाये जाते हैं जिनसे जनता बड़ी प्रसन्न होती है । आपकी प्रतिष्ठा कराने की पद्धति की अनेक आचार्यों मुनियों प्रतिष्ठाचार्य विद्वानों और समाज के प्रतिष्ठित नेताओं आदि ने मुक्त कंठ से प्रसंशा की है। जिन दिनों प्रतिष्ठा में कल्याणक की क्रियाएं होती है आप इतने

मर्ग व्यस्त रहते हैं कि गाना पीना और सोना तक छोड़ देते हैं यही कारण है कि समाज आपको हजारो रुपये भेंट करती है। परन्तु आपने अपने पास मात्र १००१) रु० से अधिक नहीं रखने की प्रतिज्ञा करली है तदनुसार भेंट की रकम संस्थाओं में देते रहते हैं। सारे भारत वर्ष की दिगम्बर जैन समाज में आपकी ख्याति है आपने अपना सारा जीवन संस्थाओं की सेवामें लगादिया है।

प्रतापगढ़ में आपके द्वारा सचालित श्री भ० यशकीर्ति दि जैन बोर्डिंग प्रतापगढ़ दिगम्बर जैन समाज की अद्वितीय शिक्षण संस्था है। जिस के अन्तर्गत भ० यशकीर्ति माध्यमिक विद्यालय (राजस्थान सरकार द्वारा प्रमाणित) श्री रमण बहिन दि० जै० कन्याशाला आदि संस्थाएँ चल रही हैं। छात्रालय में श्री सीमन्धर भगवान का भव्य जिनालय बनवाया है जिसकी प्रतिष्ठा बड़े समारोह पूर्वक की गई थी। इस प्रतिष्ठा के पूर्व प्रतिमाजी लाने के दिन से ही आपने अब तक प्रतिष्ठा नहीं होगी तब तक दूध और चावल खाने का त्याग कर दिया था। प्रतिष्ठा होने के बाद प्रतापगढ़ की समाज ने ६ मन दूध की खीर बनाकर आपकी प्रतिज्ञापूर्ति का समारोह किया था नया मन्दरजीमें आमसभा कर आपको मान पत्र समर्पित किया गया था। प्रसिद्ध तीर्थ भूमि केशरियाजी (ऋषभदेव) में भ० यशकीर्ति भवन का निर्माण आपकी देख रेख में ही किया गया था एवं वहाँ पर श्री ऋषभ दि० जैन मण्डल श्री जीवदया संघ श्री ऋषभदेव दि० जैन तीर्थ रक्षा कमेटी आदि संस्थाएं आप ही के द्वारा स्थापित की गई हैं। ऋषभदेव की समाज ने आपकी सेवाओं के उपलक्ष्य में कृतज्ञता स्वरूप आपको "जैनरत्न" की उपाधी प्रदान कर बहुत बड़ा रजत शिल्ड समर्पित किया था। आपका ही साहस था कि ऋषभ देव में अ० भा० दिगम्बर जैन नरसिंह पुरा सभा का एतिहासिक महा सम्मेलन सफलता पूर्वक सम्पन्न हुआ था और अ. भा. दि० जैन नरसिंहपुरा महासभा की स्थापना हुई थी।

पण्डितजी के अनन्य स्नेही श्रीमान् जौहरी मोतीलालजी मीण्डा उदयपुर की समाज के प्रमुख व्यक्ति हैं आपने उदयपुरमें बड़े समारोह पूवक सिद्ध चक्र विधान कराया था, उस अवसर पर उदयपुर की दि० जैन समाज ने आपको "धर्मरत्न" की उपधि प्रदान की थी। साथ ही पण्डित रामचन्द्रजा महोदय को भी अभिनन्दन

पत्र समर्पित किया था। इसी प्रकार सरोदा पचकंल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव के अवसर पर एकत्रित समाज ने आपको धर्म भूषणकी उपाधि से विभूषित कर अभिनन्दन पत्र अर्पित किया था। फलासिया (झालावाड़) में पद्म प्रभ दि० जैन बोर्डिंग एव बांसवाडा में श्री भ. यशकीर्ति दि जैन छात्रालय की स्थापना आपके ही प्रयत्नों का फल है। वर्तमान मे भी ये सस्थाएँ आपके ही महामंत्रीत्व में चलारही हैं।

अ. भा० दिगम्बर जैन महासभा, मालवा प्रां० दि० जैन महासभा, शांति सागर स्मारक समिति, दिगम्बर जैन मदिर जीर्णोद्धार कमेटी चितौड़ आदि अनेक संस्थाओं के सदस्य रहकर समाज की सेवा कर रहे हैं। आप की इस वृद्धावस्था में कार्य करने की बड़ी स्फूर्ति हैं। आपकी कर्मठता को देख कर पूज्य आचार्य कुंथुसागर जी महाराज आपको लोहे का पुतला" कहा करते थे। और प्रतापगढ़ के कवि श्री देवी चन्दजी तो आपको " करामात का पुतला " कह कर अपनी कविताओं मे गाया करते हैं। इस प्रकार आपका साराजीवन समाज की सेवा कार्यों में लग रहा है। हम श्री जिनेन्द्र देव से आपके दीर्घायुष्य को कामना करते हैं।

**पं० चन्दन लाल साहित्यरत्न**

ऋषभदेव ( राजस्थान )



# जल यात्रा विधि



नोट.—जल यात्रा विधि की आवश्यक सामग्री कलश, श्रीफल, आच्छादन, छन्ना, अंग पोंछणा, अष्ट द्रव्य, पान, माला, रोकड़ ( रुपा नाणा ), दूध, शक्कर ( मिश्री ) दीपक, दपण, ध्वजा पाटला, सूत, ( लच्छा ) कुंकुम आदि पहले से तैयार कर साथ में ले लेना चाहिये ।

सर्व प्रथम शुभ मुहूर्त में प्रात काल मन्दिरजी या मण्डप से यन्त्रजी लेकर गाजे बाजे संगीत आदि बड़े समारोहपूर्वक सहधर्मी श्रावक श्राविकाओं के साथ तालाब या वापिका पर जाना चाहिये फिर दो हरे छन्ने को उसके चारों कोने पकड़ कर जल में डूबता हुआ झूले की तरह पकड़ रक्खे उस छन्ने में यन्त्रजी विराजमान करके वरुण देवता का आह्वाहन करके मध्य कर्णिका पूजा ( वरुण देवता की ) अष्ट द्रव्य से करें। जिसमें १ श्रीफल भी चढ़ावें।

तत्पश्चात क्रम से श्री, ह्री, धृति, कीर्ति, बुद्धि, लक्ष्मी, तुष्टि, पुष्टि, इन आठ देवियों का आह्वानन करके आठों को अलग २ अर्घ चढ़ावें । पश्चात् विसर्जन करके पूजन में चढ़ाया हुआ द्रव्य श्रीफल सहित जलमें क्षेपण करदे तथा यन्त्र का अभिषेक करके चौकी (पाटा) पर विराजमान कर केशर पुष्प चढावें । पश्चात छने हुवे जल से घड़ों को साफ कर यन्त्र की माङ्गलिक कलश भरें । पश्चात् कलशों के तिलक करके सभी कलशों मे दूध, सर्करा, (खड़ी साकर) रजत मुद्रा (चांदी का रुपया, अठन्नी, चवन्नी आदि) क्षेपण कर कलशों पर श्रीफल रख कर शुद्ध वस्त्रों से आच्छादित करे एवं पान रख कर सूत्र (लच्छे) से बांध कर कलशों को पुष्प माला पहिनावें । मुख्य कलश पर पाच या सात ध्वजाए तथा दर्पण विशेष रूप से बांधे । पश्चात् कलश उठाने वाली इन्द्राणियों (श्राविकाओं) के तिलक कर माला पहिनावे । पश्चात् एक अर्घ्य चढा कर श्राविकाओं को कलश दे देवे । समस्त श्रावक गण आगे यन्त्रजी के साथ रहें । उनके पीछे सर्व प्रथम मुख्य कलश वाली श्राविका तथा उसके पीछे बाकी सब कलशो वाली बहिनें रहें । इस प्रकार पूर्ववत समारोहपूर्वक जिनेन्द्र भगवान जय ध्वनि पूवक मण्डप में पहुँच कर प्रतिष्ठाचार्य पुष्प तथा अक्षत से कलशों को वधावे पश्चात वेदी के पास विराजमान करे ।



## ॥ जल यात्रा विधि ॥

प्रथमं तडागे जल समीपे चतुष्पथे स्नपनं क्रियते पश्चाज्जल मध्ये धौत वस्त्रं द्वाभ्यां पार्श्वे प्रधार्य जल मध्ये निमज्ज्य यंत्रं धौत मध्ये प्रक्षिप्य पूज्यते । प्रथमं यंत्र मध्ये कर्णिका पूजा पश्चाद्देवीनां पूजा कर्तव्या ।

( वरुण देवताह्वाननम् )

वारुणं यंत्र मुद्धृत्य, पूजयेद्विधि पूर्वकं
भोगैश्वर्याभिवृद्ध्यर्थं, जनानां हित काम्यया ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं वरुणदेव जलयात्रा महोत्सवे अत्रागच्छागच्छ तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ठः मम सन्निहितो भव भव वषट् । आह्वानन, स्थापनं, सन्निधिकरणं, ॥ यंत्रस्थापनं ।

( पुष्पांजलि क्षिपेत् )

## ॥ अथ मध्य कर्णिका पूजा ॥

पाशपाणिमपानाथं, पश्चिमाशा पतिं वरम् ।
पूजयामि महा भक्त्या, सर्व कल्याण कारकम् ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं वरुण देव सपरिवारेण जलयात्रा महोत्सवे आगच्छागच्छ बलीं गृहाण २ जलं मुंच२ स्वाहा ॥

( पुष्पांजलि क्षिपेत )

ॐ ह्रीं वरुण देवाय इदं जलमित्यादि ॥ इति मध्य कर्णिका पूजा ॥

## ॥ अथ प्रत्येक पूजा ॥

हिमाद्रि संस्थितां रम्यां, पद्म द्रह निवासिनीम् ।
पूजयामि महाभक्त्या, श्री देवीं श्री विधायिनीम् ॥ ३ ॥

॥ ३ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्णे चतुर्भुजे पुष्प कमल मुख हस्ते श्री देवी आगच्छ २ बलि गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा ।

ॐ ह्रीं श्री देव्यै: इदं जलं गंधं इत्यादि ॥

जन्मोत्सवे जिनेन्द्रस्य, मातुर्भवित परायणां

पूजयामि महाभक्त्या, ह्रीं देवीं ह्रीं विधायि नीम् ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्णे चतुर्भुजे पुष्प कमल मुख हस्ते ही देवी आगच्छागच्छ बलि गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा

ॐ ह्रीं ही देव्यै: इदं जलंगंधमि त्यादि ॥

सुखदां सर्वदा लोके नित्यानंद विधायिनीम्

पूजयामि महा भक्त्या धृति धृति विधायिनीम् ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्णे चतुर्भुजे पुष्प कमल मुख हस्ते धृति देवी आगच्छागच्छ बलीं गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा

ॐ ह्रीं धृति देव्यै जलं गंध मित्यादि ।

शरद् भूचंद्र धवलां, कीति कल्याण कारिणीम्

पूजयामि महा भक्त्या, कीर्तिं कीर्ति विधायिनीम् ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्णे चतुर्भुजे पुष्प कमल मुख हस्ते कीर्तिं देवी आगच्छागच्छ बलि गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा ।

ॐ ह्रीं कीर्ति देव्यैः जलं गंधमित्यादि ॥

पन्च पल्योपमा लत्वा, विमलाभ्रविनीं सदा

पूजयामि महाभक्तया, बुद्धिं बुद्धि विधायिनीम् ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्णे चतुर्भुजे पुष्प कमल मुख हस्ते

बुद्धि देवी आगच्छ २ बलिं गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा ।

ॐ ह्रीं बुद्धि देव्यैः इदं जलं गंधमित्यादि ॥

कमलाऽऽगच्छतु गेहे, परमानन्द दायिनी ।

पूजयामि महाभक्तया, लक्ष्मीं लक्ष्मी ॥ करां नृणां ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्णे चतुर्भुजे पुष्प कलम मुख हस्ते

लक्ष्मी देवी आगच्छ २ बलिं गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा ।

ॐ ह्रीं लक्ष्मी देव्यैः जलं गंधमित्यादि ॥

तुष्टिं करोति तुष्टिः स–ततं सर्व शरीरिणां ।

पूजयामि महाभक्तया, तुष्टिं तुष्टि विधायिनीम् ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्णवर्णे चतुर्भुजे पुष्प कमल मुख हस्ते

तुष्टि देवी आगच्छ २ बलिं गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा ।

ॐ ह्रीं तुष्टि देव्यैः जलं गधमित्यादि ॥

जन्माभिषेक कल्याण, कारिणीं परमेश्वरीम् ॥
पूजयामी महाभक्त्या, पुष्टिं पुष्टि विधायिनीम् ॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सुवर्ण वर्ण चतुर्भुजे पुष्प कमल हस्ते
पुष्टि देवी आगच्छ २ बलिं गृहाण २ जलं मुंच २ स्वाहा ।

ॐ ह्रीं पुष्टि देव्यैः जलं गधमित्यादि ॥

( विसर्जन मंत्रः )

इत्थंच देवताः सर्वाः पूजिताच मयाधुना ।
सर्वाः मम प्रसिदन्तु सर्व कल्याण दायिनः ॥ इति विसर्जन मंत्र ॥

पश्चान्नारिकेलं सहित पूजोपहारं जलमध्ये संत्यज्य, यंत्र संनिधौ धौत मध्यजलेन कुंभान् संभृत्य तिलकं कुर्यात पश्चात् शर्करा दुग्धे प्रक्षिप्येते तदनंतरं अष्ट विधार्चनं क्रियते । पश्चात् महोत्सवेन चैत्यालये समानीया ।

॥ इति जलयात्रा संपूर्णम् ॥

## सकलीकरण विधानम्

सर्व प्रथम पूजा या विधान करने वाला स्नान कर शुद्ध होकर श्री जिनेन्द्र भगवान के सन्मुख निम्न मन्त्र का १००८ बार जाप्य करके आत्म शुद्धि करे ।

ॐ ह्रीं णमो अरहंताणं, ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं,

ॐ ह्रीं णमो आईरियाणं, ॐ ह्रीं णमो उवज्झायाणं,
ॐ ह्रीं णमो लोएसव्व साहूणं ।

अष्टोत्तर सहस्र जाप्येनेन्द्रेणात्म शुद्धिः कर्तव्याः ।

पश्चात् निम्न मन्त्र पढ़ते हुवे २१ लोंग अपने दोनों हाथों को तर्जनी ( अंगुष्ठ के पास वाली ) अंगुली से पकड़ कर अपने सिर पर रखता अपने आपको इन्द्र होने का चितवन करे ।

ॐ वज्राधिपतये आं हां अः ऐं ह्रीं ह्व ह्रूं ह्रें ह्रः इन्द्र संवौषट् एक विंशतिवारानात्मान मधिवासयेत् ॥

( इति इन्द्र आह्वाननं )

पश्चात् मुकुट, कुण्डल; मुद्रिका, कंकण, मेखला, करधनि, आदि आभूषण धारण करे।

❀ वचो निर्मली करण मन्त्र ❀

ॐ ह्रीं श्रीं वद वद वाग्वादिनी नमः स्वाहाः ॥

यह मन्त्र पढ़ कर दर्भ शलाका से अपनी जीभ पर जल छांट कर वचन शुद्धि करे ।

॥ शिखा बंधन मत्र ॥

ॐ नमो भयवदो वड्ढमाणस्स रिसहस्स चक्क जलंतं गच्छ २ आयासं पायाल लोयाणं भूयाणं जुएवा विवाहो वारायंगणेवा घणेश मोह मेर रक्ष २ स्वाहा । ॐ ह्रीं वषट्

इस मंत्र को पढ़कर चोंटी के गांठ लगावे ।

## प्रथम अंगन्यास

दोनों हाथों के अगुष्ठों से हृदय आदि स्थानों को स्पर्श करने की क्रिया को अंगन्यास कहते हैं ।

ॐ ह्रां णमो अरहंताणं स्वाहा । ( हृदये )

ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं स्वाहा । ( ललाटे )

ॐ ह्रूँ णमो आइरियाण स्वाहा ( शिरसो दक्षिणे )

ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं स्वाहा ( शिरसः पश्चिमे )

ॐ ह्रः लोए सव्व साहूणं स्वाहा ( शिरसो वामे )

## द्वितीय अंगन्यास

अनंतर ऊपर के मंत्रों को फिरसे पढ़ते हुवे निम्न प्रकार दूसरा अंगन्यास करे ।

ॐ ह्रां णमो अरहंताणं स्वाहा ( शिरसः मध्ये )

ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं स्वाहा ( शिरसः आग्नेय भागे )

ॐ ह्रूं णमो आइरियाणं स्वाहा ( शिरस नैऋत्य भागे )

ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं स्वाहा ( शिरसः वायव्ये )

ॐ ह्रः णमो लोए सव्वसाहूणं स्वाहा ( शिरसः ईशाने )

## ॥ तीसरा अंगन्यास ॥

ॐ ह्राँ णमो अरहंताणं स्वाहा ( दक्षिण भुजे )

ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं स्वाहा ( वाम भुजे )

ॐ ह्रूं णमो आइरियाणं स्वाहा ( नाभि मंडले )

ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं स्वाहा ( दक्षिण पृष्ठे ) दाहिने पछवाड़े

ॐ ह्रः णमो लोए सव्व साहूणं स्वाहा ( वाम पृष्ठे ) बांये पछवाड़े

ॐ अट्ठेवय अट्ठसया, अट्ठ सहस्साइ अट्ठ कोडिउ ।

रक्खंतु मे शरीरं, देवासुर पणमिया सिद्धाय स्वाहा ॥

इत्यंगन्यासः ॥

### हस्त निर्मली करण मंत्र

ॐ ह्रीं णमो अरहंताए श्रुतांगदेवी प्रशस्त हस्ते हूँ फट् स्वाहा

इति हस्त निर्मली करणम्

### हृदय शुद्धि मंत्र

ॐ ह्रीं अर्हन्मुख कमलवासिनी सर्वपाप क्षयंकरी श्रुतज्ञानदेवी हन हन दह दह क्षाँ क्षीं क्षूँ क्षौं क्षः क्षीर धवले अमृत संभवे वं वं हूँ फट् स्वाहा काय शुद्धिमहे स्वाहा ।

( इति हृदय शुद्धिः )

निम्न मंत्र पढ़कर अपने मुख की शुद्धि करे

ॐ नमो भगवते क्रौं ह्रीं चन्द्र प्रभाय चन्द्रेन्दु महिताय चन्द्र मूर्तिनि सर्व सुख रंजिनि पुनी महे स्वाहा । (इति आत्म मुखाभिमंत्रणम् )

**नेत्र पवित्री करण मंत्र**

ॐ ह्रीं च्रौं महामुद्रे कपिल शिखे हूं फट् स्वाहा । (लोचनाभिमंत्रणम् )

**उपांग पवित्री करण मंत्र**

ॐ नमो भगवते ज्ञान मूर्ते सप्तशत क्षुल्लकादि महा विद्याधिपते विश्व रुपाणि क्रौं ह्रां ह्रीं ह्रौं संवौषट् । (उपांग पवित्री करणम् )

**हृदय रक्षा मंत्र**

ॐ नमो अरहंताणं हृदयं ह्रीं रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा (हृदय रक्षा )

**शिरो रक्षा मंत्र**

ॐ नमो सव्व सिद्धाणं हर हर शिरो रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा ( शिरोरक्षा )

ॐ नमो आइरियाणं ह्रीं शिखां रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा ( शिखा रक्षा )

ॐ नमो उवज्झायाणं एह्येहि भगवती वज्र कवचं वज्रिणि रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा ।

(इति मुख रक्षा )

नीचे का मंत्र पढ़कर वज्र कवच धारण करने का चितवन करें ।

ॐ नमो लोए मव्व साहूणं क्षिप्रं साधय २ वज्र हस्ते शूलिनी दुष्ट रक्ष रक्ष हूँ फट् स्वाहा ।

( इन्द्रस्य कवचम )

ॐ अरिहाय सर्वे रक्ष रक्ष हूँ फट् स्वाहा

( इति परिवारक रक्षा )

पश्चात इन्द्र दशों दिशाओं में पुष्पाक्षत क्षेपण करता हुआ विघ्नों की शांति के लिये निम्न शांति पाठ पढ़ें ।

विक्षिपन् दिक्षु सिद्धार्थान्, यवाक्षत विमिश्रितान्
इन्द्रो विघ्नोपशान्त्यर्थं शांतिक तदिद पठेत् ॥

ॐ हूँ क्षूं फट् किरिटि घातय २ परविघ्नान् स्फोटय २ सहस्र खंडान् कुरू २ पर मुद्रां छिन्द २ घातय २ पर मंत्रान् भिन्द २ क्षः फट् स्वाहा ॥

सुसिद्धार्थानभि मन्त्र्य सर्वासु दिक्षु विक्षिपेत् ।
सर्व विघ्नोपशान्त्यर्थं सकली करणं भवेत् ॥

कर्माष्टक विनिर्मुक्ता गुणाष्टक समन्विता ।
सिद्धाः सन्निहिता सन्तु भव्य सत्व विमुक्तिदा ॥

ॐ नमो भगवद्भ्यः सिद्धेभ्यः क्ष्वूं क्ष्वूं क्ष्वूं ह्रीं क्ष्वं ठं अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः संवौषट् ।

इस मन्त्र को पढ़ कर सब दिशाओं में पुष्पाक्षत क्षेपण करे ।

यावन्मेरुर्महीं यावद्यावच्चन्द्रार्क तारकाः तावद्भद्राणि पश्यन्तु शांतिक स्नान पाठकाः ॥

॥ इति सकली करणम् ॥

॥ श्री वीतरागाय नमः ॥



# समुच्चय पन्च कल्याणक

[ भट्टारक-भुवन कीर्ति कृत ]

प्रणमूं जिन चौबीस के पन्च कल्याण जी, गर्भ जन्म तप ज्ञान अरु निर्वाण जी।
बालि समुच्चय मंगल पाठ बखान जी, तजि सर्वार्थ पयान करे त्रय ज्ञानजी॥

त्रय ज्ञान धारी गर्भ आये, मात स्वप्न जु देखिये।
उठि के प्रभातहि पूछि पिउ को फल तीर्थंकर लेखिये॥
लखि इन्द्र अवधि धनद पन्द्रह मास वर्षहु रत्न सों।
छप्पन कुमारी गर्भ शोधन, राखि माता यत्न सों॥ १॥

छह निधि उत्सव धार, इन्द्र मन सुर गये, प्रश्नोत्तर नव मास मात पूरण भये।
जन्म समय तब देव घंट हरि बाजियो, इन्द्र चल्यो सज सैन्य, गगन तब गाजियो।

गाजियो ऐरावत चढ़िय सुर, जन्म नगरी आइया ।
इन्द्राणी माया मयि शिशु रखि, मात से प्रभु लाइया ।
जय जय करत सुर देव नाचत, मेरु गिरि पें ले गये ।
इम सहस आठ सु हेम कलशा, चीर जल ढारत भये ॥२।

करि श्रृंगार सुलाय मात पित, सौंपियाराज तिलक सुरदेय धर्म ध्वज रोपिया ।
करि विवाह शुभ राजनीति सब धारिया, अन्त वैराग्य सुपाय ममत्व निवारिया ॥

ममता निवारी धन्य प्रभु तुम आय लोकान्तिक भने ।
प्रभु बार भावे भावना तहां इन्द्र जो आये घने ॥
आरूढ़ हैं प्रभु पालखी में, स्वजन जन समभाविया ।
नमः सिद्ध कह लोंच करिके तप कल्याणक पाविया ॥३॥

शेल मूल पुनि त्रय ऋतु में प्रभु तप करें, मनः पर्यय शुभ पाय भव्य जड़ता हर ॥
आहार विहार करे सु निहार करे नहीं, कर्म घातिया नाश, ज्ञान केवल लही ॥

लहि ज्ञान केवल इन्द्र जानी समवशरण रचाइया ।
गणधर सुमुनि अरु आर्जिका चउ देव नर पशु आइया ॥
करि धर्म तत्व बखान से बहु भव्य जीव सम्बोधिया ।
थुति करि इन्द्र विहार को, गिरि शिखर योग निरोधिया ॥४॥

एक मास क्रिय ध्यान शुक्ल मन धारिया, प्रकृति सहित जु अघातिय कर्म निवारिया ।
लघु पन्चाक्षर मांहि प्रभु गत शिव लये, रहे केश नख, तन परमाणु खिर गये ॥

खिर गये जब सुर आय कै, मायामयि तनु निमये ।
चन्दन प्रमुख मुकुटाग्नितैं शुभ क्रिया कर सब सुर गये ॥
श्री पन्च कल्याणक महातम, सुनत भवि सुख पाइये ।
कहि भाव सेन सुदेव यश त्रैलोक्य मंगल गाइये ॥५॥

सलिल चन्दन पुष्प शुभाक्षतै-श्चरू सुदीप सुधूप फलार्घ कैः ।
धवल मंगल गान रवाकुले जिन गृहे जिनराज महं यजे ॥

ॐ ह्रीं श्री चतुर्विंशति तीर्थंकराणां गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पन्च कल्याणकेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

## ❀ श्री लघु अभिषेक पाठ ❀

ॐ श्री मन्मंदर सुन्दरे शुचिजलै धौतैः सदर्भाक्षतैः ॥
पीठे मुक्ति करं निधाय रचितं, त्वत्पाद पद्म स्रजः ॥

( पीठ प्रक्षालनं, श्री कारार्चनं )

इन्द्रोऽहं निज भूषणार्थ ममलं, यज्ञो पवीतं दधे ।
मुद्रा कंकण शेखराण्यपि तथा जैनाभिषेकोत्सवे ॥ १ ॥

( इन्द्रा भरणं यज्ञोपवीत धारणं )

इन्द्र, अग्नि, यम, नैऋत्य, वरूण, वायु, कुबेर, ईशान, धरणेन्द्र, सोम इति दश दिग्पालेभ्योऽर्घं ॥

( क्षेत्र पाल स्थापनं कुर्यात )

इन्द्राग्न्यान्तक नैऋतोदधिमरु–धनेश शेषो ईशान ।
आहूतान्निज वाहनायुधवधून् युक्तांन्सुसंस्थापितान ।

( इति दिग्पाल आह्वानम )

[ सिंहासन के चारों तरफ चावल के १० ढेर स्थापित कर दिग्पालों की स्थापना करें ]

प्रागत्य देवी जननी प्रपूज्या, नित्याविभूत्या नगराज मूर्ध्नि ।
मृगेन्द्र पीठे वर पांडु कायां, निवेश्य पूर्वाभिमुखं जिनेन्द्रम् ॥
क्षीरोद तोयैरमरोप नित्यैः, प्रियंगुसच्चन्दन चन्द्र मिश्रैः ।
आपूरिताभष्ट सहस्र संख्यान्, प्रगृह्य सत्कंचन रत्न कुंभान् ॥
यः पाडुकामल शिलागत, मादिदेव–मस्नापयन्सुरवराः सुर शैल मूर्ध्नि ।
कल्याण मीप्सु रह मक्षत तोय पुष्पैः सभावयामि पुर एव तदीय बिम्बं ॥

( प्रतिमा स्थापनं )

[ निम्न मंगल स्तुति पढ़ते हुए वादित्र के साथ भगवान को लाकर विराजमान करें ]

कैलाशे वृषभस्य निर्वृति मही–वीरस्य पावापुरे ।
चम्पायां वसु पूज्य सज्जिनपतेः सम्मेद शैलेर्हताम् ॥
शेषाणामपिचोर्जयंत शिखरे, नेमीश्वर स्यार्हतः ।
निर्वाणावनयः प्रसिद्ध विभवाः कुर्वन्तुनो मंगलम् ॥
मंगलं भगवान् वीरो, मंगलं गौतमो गणि ।
मंगलं राम सेनाद्याः जैन धर्मोस्तु मंगलम् ॥

( इति मंगल स्तुति )

ॐ आर्हंत्य, स्नपनोसितोपकिरणं, दध्यक्षताद्यर्चितान् ।
संस्थाप्योज्वल वर्ण पूर्ण कलशान्, कोणेषु सूत्राधृतान् ॥
तूर्यान्संस्तुति गीत मंगल रवै, क्षुब्धे जयत्सुध्वनिः ।
सोत्साहं विधिपूर्वकं जिनपतेः स्नानक्रियां प्रस्तुवे ॥

( चतु कलश स्थापनम् )

[ चारों कोनों पर ४ कलश स्थापन करें ]

हे इन्द्रदेव समाह्वानयामहे स्वाहा । हे इन्द्र देव आगच्छ २ इन्द्राय स्वाहा । इन्द्र परिजनाय स्वाहा । इन्द्रानुचराय स्वाहा । इन्द्रमहतराय स्वाहा । अग्नये स्वाहा । अनिलाय स्वाहा, सोमाय स्वाहा । वरूणाय स्वाहा । प्रजापतये स्वाहा । ॐ स्वाहा । भूः स्वाहा, भुवः स्वाहा । स्व स्वाहा । स्वधा स्वाहा ( पुष्पांजलि क्षिपेत ,

ॐ इन्द्र देवाय स्वगण परिवृत्ताय इदं जलं गंधं पुष्पं अक्षतं नैवेद्यं दीपं धूपं फलं अर्घं बस्तिकं यज्ञ भाग्यं यजामहे प्रतिगृह्यतामीति स्वाहा ( अर्घं )

यस्यार्थं क्रियते कर्म, मप्रीतो भव मे सदा ।
शांतिकं पौष्टिकं चैव सर्व कार्येषु सिद्धिदः ॥ ( इत्याशीर्वादः )

( इसी प्रकार दशों दिग्पालों के अर्घ चढ़ाना चाहिये )

ॐ अर्घं स्वस्तिक यज्ञ भाग चरूकै रोंभूर्भुवः स्व स्वधा ।
स्वाहा चैत्यभिमन्त्रितैः प्रति दिशं संतर्पयामि क्रमात् ॥
सच्चन्दनाद्यक्षत तोयमिश्रैः विकास पुष्पांजलिना सुभक्तया ॥
जैनाभिषेकेन समं समेतान् नव ग्रहान् शान्ति करान्यजामि ॥

आदित्य सोम मंगल बुध बृहस्पति शुक्र शनिश्चर राहु केतु नवग्रह देवताभ्योऽर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

( इति दिक्पालानामर्घावतारणम् )

सद्येनाति सुगन्धेन स्वच्छेन बहुलेन च स्नपनं क्षेत्र पालस्य, तैलेन प्रकरोम्यहं ॥
तैल स्नपनम ॥

सिन्दूरैररुणाकारैः पीत वर्णैश्च कुंकुमैः, चर्चनं क्षेत्रपालस्य सिन्दूरेण करोम्यहम् ॥
सिन्दूरार्चनम् ॥

मद्यः पूतैः महास्निग्धैः शुभ्रः गुडार्च पिण्डकैः, क्षेत्रपाल मुखे देयात् गुरु विघ्नः विनाशनम् ।
गुडाचनम् ॥

सुस्वच्छ सौगन्ध्य सुनिर्मलेन सद्यैन तैलेन गुडान्वितेन ।
श्री क्षेत्रपालं बहु विघ्न शान्त्यै, संस्नोमि सिन्दूर कृतानुलेपम् ॥

भो क्षेत्रपाल जिनपः प्रतिमाकपाल दंष्ट्रा कराल जिन शासन रक्षपाल ।
तैलाभिषेक गुड़ चन्दन दीप धूपैः भोगं प्रतीच्छ जगदीश्वर यज्ञ काले ॥

श्री कुमुद अंजन चामर पुष्पदंत जय विजय अपराजित, मणिभद्रादि अष्ट क्षेत्रपालेभ्यो अर्घं ॥

## ॥ अथाष्टकं ॥

स्थानान्सुनर्घ्यान् प्रति पत्ति योग्यान्, सद्भावमन्मान जलादिमिश्च ।
जैनाभिषेके समुपागतानां, करोमि पूजामह दिक्पतीनाम् ॥

ॐ ह्रीं दशदिग्पालेभ्यो जलं यजामहे स्वाहा ।

श्री खंडकपूर सुकुंकुमाढ्यैः गन्धैः सुगन्धीकृत दिग्विभागैः ॥ जैनाभि० ॥ चन्दनं ॥
शाल्यक्षते रक्षत दीर्घगात्रै सुनिर्मलैश्चन्द्र करावदातै ॥ जैनाभिषे० ॥ अक्षतम् ॥
अंभोजनीलोत्पलपारिजातैः कदम्ब कुन्दादिवर प्रसूनैः ॥ जैनाभिषे० ॥ पुष्प० ॥
नैवेद्यकै. कांचन रत्नपात्रैर्न्यस्तैरुदस्तैः हरिणासुहस्तैः ॥ जैनाभिषे० । नैवेद्यम् ।
दीपोत्करैः ध्वस्त तमोभिघातै, रुद्योदिताशेष पदार्थ जातैः ॥ जैनाभि० ॥ दीपम् ॥
तरुत्थकृष्णागरूचन्दनाद्यैः, सच्चूर्णजैरुत्तम धूपवर्गैः ॥ जैनाभि० ॥ धूपम् ॥
लवंग नारंग कपित्थ पूगैः, श्री मोचचोचादि फलैः पवित्रैः । जैनाभि ॥ फलम् ॥
श्री खंडकपूर सुगन्धवार्भिः फलैश्च पुष्पाक्षत धूप नाद्यैः ॥ जैनाभि० । अर्घं ।

( शुद्ध जल से अभिषेक करें )

ॐ श्रीमद्भिः सुरसै निसर्ग विमलैः पुण्याश्रयाभ्यावृतैः ।
शीतैश्चारू घटाश्रितै रवितथैः, सन्ताप विच्छेदकैः ॥
तृष्णोद्रेक हरैः रजः प्रशमनैः, प्राणोपमैः प्राणिनाम् ।
तोयैर्जैनवचो, मृतातिशयिभिः, संस्नापयामोजिनम् ॥
ॐ जय जय अर्हन्त भगवंतं, जलेन स्नापयामीति स्वाहा ।
जे के वि भव्व जीवा, इच्छन्ति मण वयण काय संजुत्ता ।
संवंदे मणुपुव्वं, पच्छेइवन्दामिया सव्वे ॥

॥ ७ ॥

भवणालय चालीसा, विन्तर देवाण होंति बत्तीसा ।
कप्पामर चउवीसा, चन्दो सूरोणरो तिरिओ ।
भगवतः गर्भ जन्म दिक्षा ज्ञान निर्वाण पंच कल्याणकेभ्यो जलं यजामहे स्वाहा ।
जल स्नपनम ॥

पुण्यैः वार्भिः प्रसिद्धैः परिमल बहुलैश्चन्दनै रक्ततोयैः ।
पुष्पैः पुन्नागनागेश्वरकुभि सुरवरैः दीपकैः दीपिताभैः ॥
धूपैः सद्द्रव्य युक्तै रिव सुकृत फलैः मातुलिंगाम्र पूगैः ।
पुष्पांजलि प्रयुक्तै रुपवनमहितैः, संयजे देव देवं ॥ अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

( घृताभिषेक )

ॐदण्डी भूत तडिद्गुण प्रगुणया, हेमाद्रिवत् स्निग्धया ।
चञ्च च्चंपक मालया रुचिरया, गौरोचना पिंगया ॥
हेमाद्रिस्थल सूक्ष्मरेणु विलसद्, धातुल्यिका लोलया ।
द्राघीयो घृत धारया जिनपतेः, स्नानं करोम्यादरात् ॥

ॐ जय जय अर्हतं............... घृत स्नपनम् । पुण्यैः वार्भि इत्यादिना अर्घं ॥

❀ दुग्धा भिषेक ❀

ॐ माला तीर्थ कृतः स्वयंवर विधौ चिप्रा पवर्ग श्रिया ।
तस्येयं शुभगस्य हार लतिका, प्रेम्णातया प्रेषिता ॥

वत्सन्यस्य समद्धितो विनिद्दिता, दिग्विथि संख्या कृता
कुर्म शर्म समृद्धये भगवतः संस्नापयेभारया ॥

ॐ जय जय अर्हन्त······दुग्ध स्नपनं ॥ पुण्यैः वार्भिः इत्यदिना: अर्घं ॥

( दध्याभिषेक )

ॐ शुक्ल ध्यान मिदं समृद्ध मथवा, तस्यैव भर्तुर्यशो ।
राशीभूत मिदं स्वभाव विशदं, वाग्देवतायाः स्मितं ।
आहोचित्सुर पुष्प वृष्टि रियमि,–त्याकार मातन्वितैः ।
दध्नेन हिम खंड पांडुर रुचा संस्नापयामो जिनम् ॥

ॐ जय जय अर्हन्तं····· दधिस्नपनम् ॥ पुण्यै वार्भिः इत्यादिना अर्घम् ॥

—:ईक्षुरसाभिषेकः—

ॐ देवाने कैरनेकै स्तुति मुखर मुखै वीक्षी ता याति स्पिष्टैः ॥
शक्रेणोच्चैः प्रयुक्तैर्जिन चरण युगैश्चारू चामीकरामा ।
धारां भोजक्षितीक्षु प्रचुर वर रसा श्यामला वो विभूत्या ॥
भूयात्कल्याण काले, सकल कलिमल क्षालने तीवदक्षः ।

ॐ जय जय अर्हन्तं····· इक्षुरस स्नपनम्, पुण्यै वार्भि इत्यादिना अर्घं ॥

॥ सर्वौषधि स्नपनं ॥

ॐ संस्नापितस्य घृत दुग्ध दधीक्षुवाहै सर्वाभिरौषधि भिरर्हत मुज्वलाभि ।
उद्वर्तितस्य विदधाम्यभिषेक मेला कालेय कुंकुम रसोत्कट वारिपूरैः ॥

